गंगा-पुस्तकमाला का ६१वाँ पुष्प

# पाली-प्रबोध

लेखक


पं० आद्यादत्त ठाकुर एम्० ए०, काव्यतीर्थ

[ पाली, प्राकृत और संस्कृत के अध्यापक,
भूतपूर्व, लखनऊ-विश्वविद्यालय ]


—:०:—


मिलने का पता—

गंगा-ग्रंथागार

३६, गौतम बुद्ध-मार्ग

लखनऊ





द्वितीय संस्करण ] सं० २००६ वि० [ [illegible] ]

प्रकाशक
श्रीदुलारेलाल
अध्यक्ष गंगा-पुस्तकमाला-कार्यालय
लखनऊ

अन्य प्राप्ति-स्थान—

१. भारती-भाषा-भवन, ३८१०, चर्खेवालाँ, दिल्ली
२. राष्ट्रीय प्रकाशन-मंडल, मछुआ-टोली, पटना
३. प्रयाग-ग्रंथागार, ४०, क्रास्थवेट रोड, प्रयाग

नोट—इनके अलावा हमारी सब पुस्तकें हिंदुस्थान-भर के प्रधान बुकसेलरों के यहाँ मिलती हैं। जिन बुकसेलरों के यहाँ न मिलें, उनका नाम-पता हमें लिखें।



मुद्रक
श्रीदुलारेलाल
अध्यक्ष गंगा-फाइनआर्ट-प्रेस
लखनऊ

# वक्तव्य

भारतवर्ष में 'पाली' के पठन-पाठन का पुनरुद्धार हो रहा है। विश्वविद्यालयों की परीक्षाओं में तो 'पाली' पाठ्य विषयों में से है ही; कलकत्ता-संस्कृत-बोर्ड की उच्चतम परीक्षाओं में भी 'पाली' प्रविष्ट हो चुकी है। यह संतोष की बात है। परंतु पाली-साहित्य की पुस्तकें देवनागरी-अक्षरों में अभी तक नहीं के बराबर हैं। व्याकरण पर तो नागरी-अक्षरों में अथवा हिंदी-भाषा में कोई पुस्तक है ही नहीं। पं० विधुशेखर भट्टाचार्यजी ने अपने पाली व्याकरण में उदाहरण अवश्य नागराक्षर में दिए हैं, परंतु नियम और लक्षण आदि की भाषा बँगला है, और अक्षर भी बँगला, जिससे बँगला न जाननेवाले छात्र उससे यथार्थ लाभ नहीं उठा सकते। हिंदी में इस अभाव की पूर्ति करने के लिये मेरे माननीय मित्र पंडित बदरीनाथजी भट्ट तथा सुहृद्वर श्रीयुत दुलारेलालजी भार्गव ने मुझसे आग्रह किया, परंतु अपनी अल्पज्ञता के कारण इतने बड़े महत्त्व-पूर्ण कार्य में प्रवृत्त होने का मुझे साहस न हुआ। मुझे आशा थी कि और योग्यतर विद्वान् इस अभाव की पूर्ति करने में अवश्य ही अग्रसर होंगे। परंतु मेरी आशा पूर्ण नहीं हुई और अंत में मुझे ही यथाकथञ्चित् इसका संपादन करना पड़ा। व्याकरण में नए उदाहरण और नियम निकालना यथार्थ मौलिकता है, इसके लिये न मुझे अवकाश था और न साधन। मेरे लिये प्रधान पथ-प्रदर्शक हैं श्रीयुत विधुशेखर भट्टाचार्यजी। इनके पाली-प्रकाश ने मेरा मार्ग अत्यन्त सरल कर दिया, और अधिकतर नियम और उदाहरण उसी में से लिए गए हैं। दूसरे

लिये श्रीयुत भट्टाचार्यजी का मैं विशेषत: ऋणी हूँ। किसी-किसी प्रकरण में म्यूलर और डुरोसील का क्रम मुझे कुछ अच्छा प्रतीत हुआ, वह उनकी पुस्तकों मे से लिया गया है, और इस तरह इन तीनो पुस्तकों के आधार पर यह पुस्तक तैयार हुई है। सन्दिग्ध स्थलों में जर्मन-विद्वान् विंटरनिज़ के पाली व्याकरण से साहाय्य मिला, और इसके लिये मेरे माननीय अध्यक्ष श्रीयुत सुब्रह्मण्य अय्यर महोदय धन्यवाद-भाजन हैं, जिन्होने कृपा करके जर्मन-पुस्तक में देखकर मेरे सन्देहों का निराकरण किया।

आद्य,दत्त ठाकुर

---

# वक्तव्य

[ द्वितीय संस्करण पर ]

इस सस्करण में प्रस्तावना रूप से कतिपय ज्ञातव्य विषयों का समावेश कर दिया गया है। मूल ग्रन्थ मे कोई विशेष परिवर्तन नहीं है। अनेक विश्वविद्यालयों ने उसे पाठ्य पुस्तक रूप से नियत करने का औदार्य दिखाया है, यह हर्ष की बात है।

लखनऊ
११ अगस्त, १९५२ ई०

आद्यादत्त ठाकुर

---

# प्रस्तावना

पाली-भाषा के संबंध में विद्वज्जनों में अत्यंत मतभेद दृष्टिगोचर होता है। पंडित वटुकनाथ शर्मा साहित्योपाध्याय 'पालिजातकावलि' की प्रस्तावना में अनेक मतों का विवेचन करके अंत में लिखते हैं—"यहाँ पर विवाद-ग्रस्त विषय का उत्थान करना व्यर्थ है। इतना ही ध्यान देने योग्य है—पाली नाम की भाषा है। इसी भाषा में बौद्धों के मूल धर्म-ग्रंथ लिखे हुए प्राप्त होते हैं। इस भाषा ने लोक अथवा जनपद के नाम से अपना नामकरण नहीं प्राप्त किया है। पालि शब्द पहले मूल ग्रंथ के अर्थ में प्रयुक्त हुआ, उसके बाद काल-क्रम से मूल ग्रंथ की भाषा को द्योतित करने लगा।" इससे पूर्व यह लिखते हैं—"निस्संदेह यह उस समय में मगध में उपयुक्त होनेवाली कोई भाषा है। भगवान् बुद्ध 'मागध' थे। मगध देश में उनका जन्म था, यह सर्वत्र विश्रुत ही है। यही उनकी भाषा मागधी थी। परंतु यह मागधी, प्राकृत व्याकरणों में जिसका उल्लेख है, वह मागधी नहीं हो सकती, क्योंकि यह अर्वाचीन है, और वह अति प्राचीन। दोनों का भेद बताने के लिये बुद्ध प्रयुक्त मागधी को बौद्धमागधी कहा जाता है। यही बौद्धमागधी मूल ग्रंथ की भाषा होने के कारण बाद में पाली नाम से प्रसिद्ध हो गई।"

मूलग्रंथवाचक पाली शब्द भाषा के लिये कैसे प्रयुक्त होने लगा, यह ठीक तौर से नहीं कहा जा सकता। शर्माजी का अनुमान है कि काल-क्रम से बौद्ध वचन विस्मृति-पथ में आने लगे, तब बौद्ध उनके सुरक्षित रखने की ओर ध्यान देने लगे, और मूल ग्रंथ के अर्थ और उसकी भाषा दोनों को द्योतित करने के लिये 'पालि' शब्द का व्यवहार करने लगे।

भाषा-विज्ञान के प्रकांड पंडित श्रीयुत सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या का मत इससे भिन्न है। इनका कथन है—"बुद्ध देव के समय तक पूर्वीय भाषा

वैदिक तथा लौकिक दोनो से ही भिन्न रूप में विकसित हो चुकी थी; और यह एक स्वतंत्र भाषा समझी जाने लगी थी। जब भगवान् बुद्ध तथा महावीर ने अपना दार्शनिक आंदोलन—वैदिक बलिप्रदान आदि प्रथा के प्रतिकूल—छेड़ा, तो उन्होंने संस्कृत का आश्रय नहीं लिया। वे एक ऐसी भाषा का आश्रय लेना चाहते थे, जिसमे उनके विचार जनसाधारण तक पहुँच सकें। अतएव उन्होंने आर्यभाषा के इस पूर्वीय रूप को पकड़ा, जो उस समय पूर्व-उत्तर-प्रदेश तथा बिहार में प्रचलित था। भगवान् बुद्ध तथा महावीर ने जब अपना उपदेश उस पूर्वीय भाषा में (Eastern dialect) दिया था, तब इसे साहित्यिक रूप प्राप्त हो चुका था। पाली से पूर्व की भाषा के संबंध में यह मत लेवी, ल्युडर्स आदि विद्वानों का है। इसके बाद पाली का समय आता है। मध्यकालीन आर्य-भाषाओं की तीन अवस्थाएँ हैं, जिनमें पाली, प्राकृत तथा अपभ्रंश हैं। पाली के विषय में विद्वज्जनों की यह धारणा है कि यह मगध की प्राचीन भाषा नहीं है, प्रत्युत इसका संबध यथार्थ मे मध्य-देश की भाषा से है। विद्वान् लोग पाली को पश्चिमी हिंदी की पूर्वजा के रूप मे मानते हैं। प्रथम में बुद्ध भगवान् के उपदेश पूर्वीय भाषा मे ही थे, बाद मे वे पाली भाषा में परिणत किए गए। बुद्ध के समय तथा मौर्य राजाओं के काल में पाटलिपुत्र में इस पूर्वीय भाषा की अधिक उन्नति हुई। इसके बाद पाली भाषा का विकास हुआ, और यह विकास पश्चिमी हिंदी के क्षेत्र मे ही हुआ। ईसवीय पाँचवीं शताब्दी तक पाली का वह स्वच्छंद रूप पूर्ववत् नहीं रह गया, इसमे कृत्रिमता आने लगी, और इस पर संस्कृत का प्रभाव बढ़ने लगा। इस समय यह भारतवर्ष, सिंहल, बर्मा तथा श्याम की कृत्रिम साहित्यिक भाषा हो गई। साधारण जनता से इसका संपर्क घटने लगा, अतः इसका ह्रास होना स्वाभाविक था।

सीलोन के श्रीयुत ए० पी० बुद्धदत्त थेरा ने अँगरेजी में पाली का

व्याकरण लिखा है। इस ग्रंथ का नाम है—'The new Pali Course'. इसकी भूमिका में यह लिखते हैं—

"Pali is the language in which the oldest Buddhist texts were composed. It originated in the ancient country of magadha which was the Kingdom of Emperor Asoka and the centre of Buddhist learning during many centuries Pali is older than classical Sanskrit .. "

पाली को लौकिक संस्कृत से प्राचीन मानना कोरी कल्पना-मात्र है। इसमें संदेह नहीं कि पाली में कुछ अंश वैदिक संस्कृत से साक्षात् रूप से आए हुए पाए जाते हैं, परन्तु इतने से ही इसे लौकिक संस्कृत से भी प्राचीन मानना बोदक्षम नहीं है।

संस्कृत में वर्ण-व्यत्यय के नियम निरुक्त में दिए गए हैं, जैसे वर्णागम, वर्ण-विपर्यय, वर्ण-विकार, वर्ण-नाश आदि। इसी प्रकार आधुनिक भाषा-विज्ञान-वेत्ताओं ने वर्णों के परिवर्तन के संबंध में कुछ नियमों का उल्लेख किया है। मूल ग्रंथ में उनका यत्र कुत्र उल्लेख हुआ है, अतः उनके सरलतया समझने के लिये कुछ नियमों का यहाँ उल्लेख करना समीचीन होगा।

### १. परस्पर विनिमय ( Metathesis )

जब कई ध्वनियों का संयोग होता है, तो बहुधा उनमें स्थान-विनिमय होते देखे जाते हैं। जिन पदों में र् ह् या ल् की ध्वनि रहती है, उनमें यह विशेष रूप से देखा जाता है, जैसे—

सं० इक्षु—प्रा० उच्छू—हि० ऊख

सं० बिन्दु—हि० बूँद

### २. अग्रागम या आदिस्वरागम ( Prothesis )

बोलते समय आरंभ में ही कोई ऐसी ध्वनि आ जाती है या

संयुक्ताक्षर आ जाता है, जिसके उच्चारण में कठिनता मालूम देती है, तब उस शब्द के पूर्व अनजान में ही कोई स्वर—बहुधा इ—आकर सहायता कर देता है। जैसे—

| संस्कृत | पाली |
|---|---|
| ऋणम् | इण |
| ऋषि | इसि |
| शृंग | सिंग |

### ३. स्वर-भक्ति या मध्यस्वरागम ( Anaptyxis )

संयुक्ताक्षरों को बोलने में विशेष प्रयत्नशील होना पड़ता है। इस असुविधा को दूर करने के लिये मन अपने आप दो संयुक्त व्यंजनों के बीच कोई छोटा-सा स्वर ला रखता है। इस प्रकार दो व्यंजनों के बीच स्वर रख देने को स्वरभक्ति कहते हैं। यह प्रवृत्ति पंजाबी भाषा-भाषी लोगों में बहुतायत से देखने को मिलती है। जैसे—

स्टेशन—सटेशन

स्कूल—सकूल

संस्कृत से प्राकृत में विकास होते समय भी इस तरह के बहुत से उदाहरण देखने को मिलते हैं। जैसे—

सं० रत्न—प्रा० रतन—हि० रतन

सं० कृष्ण—प्रा० कसण

स० स्त्री—पाली तिरया—तिरिया

### ४. ध्वनि-लोप या अक्षर-लोप ( Haplology )

जब दो समान ध्वनियाँ या समान अक्षर पास-ही-पास आते हैं, तो प्रयत्न-लाघव के कारण अनजाने ही उनमें से एक का लोप हो जाता है। ध्वनि या अक्षर-लोप दो प्रकार का होता है—( क ) स्वर-लोप एव ( ख ) व्यंजन-लोप।

(क) स्वर-लोप

स्वर-लोप तीन प्रकार का होता है—

(१) आदि स्वर-लोप ( Apocope )

सं० अभ्यंतर—हिं० भीतर

„ अरघट्ट—हिं० रहट, ( गुजराती—रेंट )

(२) मध्य-स्वर-लोप ( Syncope )

मध्य-स्वर का पूर्ण लोप बहुत कम पाया जाता है, और प्रायः लिखित रूप में नहीं पाया जाता है, केवल उसका उच्चरित रूप पाया जाता है।

(३) अंत-स्वर-लोप ( Aphesis )

| संस्कृत | हिंदी |
|---|---|
| ऊर्णा | ऊन |
| गोधा | गोह |
| शय्या | सेज |
| निद्रा | नींद |
| जिह्वा | जीभ |

(ख) व्यंजन-लोप

| सं० | प्रा० | हिंदी |
|---|---|---|
| सुवर्णकार | सोणारो | सोनार |
| सपत्नी | | सौत |
| कदली | | केला |
| वल्क | पाली वाक | |
| संकल्पयति | „ संकापयति | |

५. समीकरण ( Assimilation )

जब दो विभिन्न ध्वनियाँ पास-पास आ जाती हैं, तो प्रयत्न-लाघव से दोनों सम हो जाती हैं। यह दो प्रकार से होता है—

(क) पुरोगामी समीकरण (Progressive assimilation)

मस्तिष्क जब एक ध्वनि पर जमा रहता है, और उसी समय आगे आनेवाली ध्वनि का आभास आ गया, तो पिछली ध्वनि ही आगे आनेवाली ध्वनि को अपने समान कर लेती है। इस प्रकार का समीकरण पुरोगामी समीकरण कहलाता है, जैसे—

| | |
|---|---|
| सं० लग्न | प्रा० लग्ग |
| ,, अग्नि | पाली अग्गी, अग्गि |
| ,, नग्न | प्रा० नग्गो |
| ,, आत्मन् | पाली अत्ता |
| ,, सहस्र | ,, सहस्सं |
| ,, कन्या | ,, कञ्ञा |
| ,, ईश्वर | ,, इस्सर |

(ख) पश्चगामी समीकरण (Regressive assimilation)

जब मस्तिष्क एक ध्वनि पर आधा ही ठहरता है, और उसी समय अगर अगली ध्वनि आ धमकती है, तो अगली ध्वनि पूर्व ध्वनि को सम कर लेती है। इस प्रकार जब परवर्ती ध्वनि के समान पूर्ववर्ती ध्वनि हो जाती है, तो वह पश्चगामी समीकरण कहलाता है, जैसे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| सं० | सर्वः | पाली | सब्बो |
| ,, | कर्म | ,, | कम्म |
| ,, | भक्त | प्रा० | भत्त—हिंदी भगत |
| ,, | सर्प | ,, | सप्प |
| ,, | धर्म | ,, | धम्म |
| ,, | खड्ग | ,, | खग्ग |
| ,, | पुद्गल | ,, | पुग्गल |

६. विषमीकरण (Dissimilation)

कभी-कभी पार्श्ववर्ती सम ध्वनियों के उच्चारण में असुविधा मालूम

पड़ती है, अतएव प्रयत्न-लाघव के लिये इन्हें भिन्न कर लिया जाता है। यही विषमीकरण कहलाता है, जैसे—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सं० | पिपासा | हिंदी | प्यासा | | |
| ,, | पिपीलिका | प्रा० | किपिल्लिका | | |
| ,, | मीमासते | पाली | वीमसते | | |
| ,, | पिपासति | ,, | पिवासति | | |
| ,, | प्रापनं | ,, | पाउण | हिंदी | पाना |
| ,, | काक | प्रा० | काओ | ,, | काग |

## पालिसाहित्य

यह प्रायः सर्वसम्मत सिद्धांत है कि भगवान् बुद्ध के प्रवचन मौखिक हुआ करते थे, और उनके निर्वाण के बाद ही सर्वप्रथम उन प्रवचनों का संग्रह प्रारंभ हुआ। अतः पाली धार्मिक ग्रंथों का प्रारंभ बुद्ध-निर्वाण के बाद ही होता है। इसी प्रकार इनकी अन्तिम सीमा ईसवी प्रथम शताब्दी से अव्यवहित पूर्व सिद्ध होती है। मलिंद पण्ह ईसवीय प्रथम शतक में लिखा गया था। इसमें प्रायः उन सभी ग्रंथों का उल्लेख है, जो उससे पूर्व निश्चित हो चुके हैं। अतः ईसा से पूर्व प्रथम शतक का अंतिम भाग ही इन ग्रंथों के प्रणयन की चरम सीमा सिद्ध होती है। प्राज्ञवर विमल चरण ला ने अपने 'पालि-साहित्य' के इतिहास में इसका विशद विवेचन किया है। विशेष विज्ञप्ति के लिये उनका ग्रंथ देखना चाहिए। उनके अनुसार उन्होंने जो समय विभाग किया है, वह इस प्रकार है—प्रथम काल ४८३ से ३८३ ई० पू०; द्वितीय ३८३-२६५ ई० पू०; तृतीय २६५—२३० ई० पू०, चतुर्थ २३०-८० ई० पू० और पंचम तथा अंतिम ८०-२० ई० पू०। इस अभ्यंतर में पाली-ग्रंथों के संशोधन के संबंध में छः महासम्मेलन हुए हैं—तीन भारतवर्ष में तथा तीन सिंहल में। भारत-वर्ष में प्रथम सम्मेलन बुद्ध के निर्वाण के बाद ही अजातशत्रु के

राजत्व-काल में हुआ था। द्वितीय सम्मेलन कालाशोक ( कालकीर्ण ) के राजत्व-काल में तथा तृतीय सम्राट् अशोक के तत्त्वावधान में। अंतिम तीन सम्मेलन सिंहल में अशोक-सुत महेंद्र के सिंहल में बौद्ध-धर्म-प्रचार के लिये जाने के बाद भिन्न-भिन्न समय में हुए। जिनकी अंतिम सीमा ईसा से पूर्व की प्रथम शताब्दी है।

बौद्ध ग्रंथों में तीन पिटक ( पिटारे ) हैं, और उनके अंतर्गत प्रत्येक में भिन्न-भिन्न खंड हैं। प्रथम विनय पिटक है; द्वितीय सूत्र पिटक है। इसका पंचमखंड खुद्द निकाय है, जिसके अंतर्गत जातक कथाएँ उपलब्ध होती हैं। विनय-पिटक में बौद्ध संप्रदाय में प्रविष्ट भिक्षुओं के व्यवहार सौकर्य के लिये नियम-उपनियमों का विशेष उल्लेख है। द्वितीय सूत्र पिटक के भाग 'निकाय' नाम से अभिहित हैं—१ दीघ निकाय, २ मज्झिम निकाय, ३ संयुत्त निकाय, ४ अंगुत्तर निकाय और ५ खुद्दक निकाय। इनमें भगवान् बुद्ध के प्रवचन संगृहीत हैं। इन्हीं का दार्शनिक विवेचन तृतीय अभिधम्म-पिटक में संगृहीत है। यही पाली के मूल धर्म-ग्रंथ हैं, और ये सब ईसवीय से पूर्व स्थिर हो चुके थे। इसके बाद अनेक टीका-ग्रंथ-विवरण आदि पाली में लिखे गए हैं। बाद में संस्कृत में भी बौद्ध मत पर अनेक ग्रंथ लिखे गए हैं।

बुद्ध भगवान् के उपदेश कितने मार्मिक होते थे, इनका यथार्थ अनुभव उनके परिशीलन से प्राप्त होता है। दार्शनिक विचारों में यद्यपि सबका ऐकमत्य नहीं है, तथापि आचार-प्रकरण ( शील आदि ) में किसी को भी विप्रतिपत्ति नहीं है। दार्शनिक विचारों का खंडन-मंडन बहुत हुआ है, पर वास्तविक दृष्टि से उनका समन्वय हो जाता है।

लखनऊ
१५।८।१९५२

आद्यादत्त ठाकुर

# विषय-सूची

## पाठावली

# पाली-प्रबोध

## वर्ण-विभाग

वैदिक भाषा में ६४ अक्षर माने गए हैं। यह संख्या शनैः-शनैः कम होती गई। वर्तमान संस्कृत में ५० हो गई। पाली तक पहुँचते-पहुँचते वह संख्या और भी क्षीण हो गई।

स्वर—पाली में केवल आठ स्वर पाए जाते हैं। यथा—अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ए और ओ।

ऋकार के स्थान में कहीं अ, कहीं इ और कहीं उ होते हैं। उदाहरणार्थ ऋ के स्थान में अ का प्रयोग—गृहं=गहं ; नृत्यं=नच्चं।

ऋ के स्थान में इ—ऋणम्=इणं; ऋषि=इसि, शृग=सिग।

ऋ के स्थान में उ—ऋतु=उतु ; ऋषभ=उसभो।

लृकार का प्रयोग तो संस्कृत में ही बहुत विरल है, पाली में तो उसका सर्वथा अभाव है।

ऐ और औ भी पाली में नहीं पाए जाते।

ऐ के स्थान में प्रायः ए मिलता है। यथा—ऐरावण=एरावणो; वैमानिक=वेमानिक, वैयाकरण=वेय्याकरण।

कहीं-कहीं ऐ के स्थान में इकार तथा ईकार देखे जाते हैं। यथा—ग्रैवेयं = गीवेय्यं ; सैंधव=सिंधवो। औ के स्थान में अधिकतर ओ देखा जाता है। यथा—

औदरिकः=ओदरिको ; दौवारिकः=दोवारिको।

कहीं-कहीं उ भी देखा जाता है। यथा—मौक्तिक=मुत्तिक ; औद्धत्यं=उद्धत्य।

## व्यंजन वर्ण

पाली में शकार तथा षकार का प्रयोग नहीं पाया जाता। इनके स्थान में केवल दंत्य सकार देखा जाता है।

साधारण विशेषताएँ जो पाली में पाई जाती हैं—

( १ ) पाली में पद के अंत में हल् ( व्यंजन ) नहीं मिलता। संस्कृत में जो पद हलंत होते हैं, उनके अंत हल् का पाली में लोप हो जाता है। यथा—विद्युत्=विज्जु ; पश्चात्=पच्छा ; समतात्=समता ; गुणवान्=गुणवा।

( २ ) पाणिनीय व्याकरण के अनुसार पद के अंत में स्थित म् के स्थान में अनुस्वार नहीं होता, किंतु सारस्वत व्याकरण के अनुसार होता है।

पाली में अंत्य म् के स्थान में नित्य अनुस्वार होता है। यथा—

चित्तम्=चित्तं ; तीर्थम्=तित्थं।

( ३ ) पाली में विसर्ग का प्रयोग नहीं पाया जाता। संस्कृत के अकारांत पद के अंत में जो विसर्ग होता है, उसके स्थान में पाली में ओ होता है; अन्यत्र ( अकारांत पद से भिन्न स्थल में ) विसर्ग का प्रायः लोप होता है। यथा—

देवः=देवो ; कः=को ; एषः=एसो; भिक्षुः=भिक्खु , अग्निः=अग्गि ; धेनुः=धेनु।

नोट—पद के मध्यस्थित विसर्ग के नियम भिन्न हैं। उनका यथा-स्थान उल्लेख होगा।

( ४ ) पाली में रेफ का प्रयोग नहीं होता। संस्कृत के रेफ का पाली में प्रायः लोप हो जाता है और परवर्ण का प्रायः द्वित्व होता है। यथा—

कर्म=कम्मं; सर्वः=सब्बो ; निर्जलः=निज्जलो।

यदि रेफ हकार के ऊपर हो, तो दोनों के बीच में अकार आ जाता है और कहीं-कहीं इकार आ जाता है—

तर्हि=तरहि; महार्हः=महारहो ; गर्हणम्=गरहणं, बर्हि=बरिहं; बर्हीं=बरिही ।

यदि रेफ यकार पर हो, तो रेफ सहित यकार के स्थान में प्रायः रिय होता है—अथच कहीं-कहीं उसका लोप देखा जाता है ।

निर् उपसर्ग का रेफ यदि हकार पर हो, तो रेफ का लोप होता है और पूर्वस्थित नि का ह्रस्व इकार दीर्घ हो जाता है—

कार्यम्=करिय, कय्य; आर्यः=अरियं; अय्यो । पर्यंकः=परियंको ; कदर्यम=कदरिय , मार्य=भरिया, सूर्यः=सुरियो ; पर्यादानं=परियादान , पर्यायः=परियायो ।

निर्हरणम्=नीहरण; निर्हतः=नीहतो ।

पद के आदिवर्ण में स्थित रेफ का प्राय. लोप देखा जाता है । यथा—क्रीतः=कीतो ; क्रुध्यति=कुज्झति , ग्रहणम=गहण · प्रेत =पेतो ।

पद के मध्यस्थित वर्ण के साथ यदि रेफ का संयोग हो, तो रेफ का लोप होता है और जिस वर्ण में रेफ का संयोग होता है, उसे द्वित्व होता है । यथा—

प्रक्रमः=पक्कमो; समग्रः=समग्गो ।

अपवाद—

पद के मध्य अथवा अंत में एक से अधिक व्यंजन वर्ण के बाद रेफ आने से उसका केवल लोप होता है, द्वित्व कार्य नहीं होता । यथा—

इन्द्रः=इदो ; अन्त्रम=अन्तं ।

## संधि प्रकरण

### स्वर संधि

( १ ) स्वर वर्ण से पर यदि तद्भिन्न स्वर वर्ण हो, तो यहाँ-वहाँ पूर्व स्वर का लोप होता है—

यस्स+इन्द्रियाणि=यस्सिन्द्रियाणि ।

अज्ज+उपोसथो=अज्जुपोसथो ।

महा+इच्छो=महिच्छो ।
महा+आघो=महोघो ।
मे+अत्थि=मत्थि ।
उदधि+ऊमियो=उदधूमियो ।
अग्गि+आहितो=अग्गाहितो ।
भिक्खुनि+ओवादो=भिक्खुनोवादो ।
मनसि+इच्छति=मनसिच्छति ।
एसो+आवुसो=एसावुसो ।

(२) स्वर से पर तद्भिन्न स्वर आने से, कभी-कभी पर स्वर का लोप होता है । यथा—

चत्तारो+इमे=चत्तारोमे ।
चक्खु+इन्द्रियाणि=चक्खुद्रियाणि ।
ते+इमे=तेमे ।
ते+अपि=तेपि ।
सञ्ञा+इति=सञ्ञाति ।
छाया+इव=छायाव ।
अकतंञू+असि=अकतंञूसि । ( अकृतज्ञोऽसि )
आकासे+इव=आकासेव ।
वसलो+इति=वसलोति ।

(३) पूर्व स्वर के लोप होने पर कभी-कभी पर स्वर ( यदि ह्रस्व हो तो ) दीर्घ हो जाता है—

कम्म+उपनिस्सयो=कम्मूपनिस्सयो ।
सद्धा+इध=सद्धीध । ( श्रद्धेह )
अप्पस्सुतो+अयं=अप्पस्सुतायं ।
दुक्खो+अयं=दुक्खायं ।
योपि+अय=योपायं ।

सचे+अहं=सचाहं।

तदा+इपसम्मत्ति=तदूपसम्मत्ति।

(४) पर स्वर के लोप होने पर कभी-कभी पूर्व स्वर (यदि ह्रस्व हो तो) दीर्घ हो जाता है—

सु+इध=सूध (स्विह)

साधु+इति=साधूति।

लोकस्स+इति=लोकस्साति।

देव+इति=देवाति।

वि+अतिमानेति=वीतिमानेति।

किंसु+इध वित्त=किंसूध वित्त।

वि+अति सारेति=वीतिसारेति।

विज्जु+इव=विज्जूव।

निम्न स्थलों में दीर्घकार्य नहीं होता—

इति+अस्स=इतिस्स, यस्स+इदानि=यस्सदानि।

(५) अवर्ण, इवर्ण अथवा उवर्ण से पर सवर्ण स्वर आने से, संस्कृत के सदृश, दोनों मिलकर सवर्ण दीर्घ होता है—

आण+आलोकेन=आणालोकेन।

देमि+इति=देमीति।

बुद्ध+अनुस्सति=बुद्धानुस्सति।

सम्मन्ति+इध=सम्मन्तीध।

बहु+उपकारं=बहूपकारं।

(६) अकार अथवा आकार से पर इकार आने से एकार और उकार आने से ओकार होता है—

अव+इच्च=अवेच्च।

उप+इतो=उपेतो।

सुख+उदकं=सुखोदकं।

चद + उदयं=चंदोदयं ।

( ७ ) इकार मे पर असवर्ण स्वर रहने से इकार के स्थान में प्रायः यकार होता है—

वि+आकतो=व्याकतो ।

अग्गि + आगार=अग्ग्यागार ।

अपवाद—

गच्छामि+अहं=गच्छामहं ।

ऐसी ही स्थिति मे इकार के स्थान में कभी-कभी इय् होता है—

अग्गि+आगारे=अग्गियागारे ।

पचमो+अत्थे=पंचमियत्थे ।

परि+एसना=परियेसना ।

( ८ ) ओकार अथवा उकार से पर असवर्ण स्वर रहने से ओकार और उकार के स्थान मे कभी-कभी व होता है—

को+अत्थो=क्वत्थो ।

यो+अय=य्वाय ।

सो+अस्स=स्वास्स ।

यतो+अधिकरण=यत्वाधिकरणं ।

अथखो+अस्स=अथ ख्वस्स ।

दु+आकारो=द्वाकारो ।

वत्थु+एव=वत्थ्वेव ।

सु+आगत=स्वागतं ।

अनु+एति=अन्वेति ।

ननु+एव=नन्वेव ।

उकार से पर असवर्ण स्वर रहने से कभी-कभी उकार के स्थान में उव् होता है—

पुथु+आसने=पुथुवासने ।

( ९ ) एकार से पर स्वर वर्ण (प्रायः अकार) रहने से कभी-कभी एकार का लोप हो जाता है, और परवर्ती ह्रस्व अकार दीर्घ हो जाता है—

मे+अयं = म्यायं; ते+अहं = त्याहं ; पब्बते+अहं=पब्बत्याहं ।

( १० ) दीर्घ स्वर से पर एव होने से कभी-कभी एव के एकार के स्थान में विकल्प से 'रि' आदेश होता है, और पूर्वस्थित दीर्घ स्वर ह्रस्व हो जाता है—

यथा+एव=यथरिव, यथेव ।

तथा+एव=तथरिव, तथेव ।

कभी-कभी ह्रस्व स्वर से पर इव अथवा एव आने से उसे रेफ का आगम होता है—

विज्जु+इव=विज्जुरिव । सब्भि+एव=सब्भिरेव ।

(११) कभी-कभी केवल उच्चारण सौकर्य के लिये या कभी-कभी छन्द के अनुरोध से व्यंजन वर्ण से पूर्व स्थित ह्रस्व स्वर दीर्घ हो जाता है—

सम्म+धम्मो=सम्माधम्मो । ( सम्यग्धर्मः )

मुनि+चरे=मुनीचरे ।

खति+परमं=खतीपरमं ।

जायति+सोको=जायतीसोको ।

( १२ ) साधारणतः इदं शब्द तथा एव शब्द पर में रहने से उच्चारण सौकर्य के लिये मध्य में यकार का आगम होता है—

मा+इदं=मयिदं ; न+इदं=नयिदं ; न+इमानि=नयिमानि ।

नव+इमे=नवयिमे ; न+एव=नयेव ।

तेसु+एव=तेसुयेव; सो+एव=सोयेव ।

( १३ ) कभी-कभी स्वर वर्ण पर में रहने से पूर्ववर्ती स्वर को मकार का आगम होता है—

लघु+एस्सत्ति=लघुमेस्सत्ति ।

कसा+इव=कसामिव ।

गिरि+इव=गिरिमिव ।

येन+इव=येनमिव ।

आकासे+अभि-पूजयि=आकासेमभिपूजयि ।

( १४ ) कभी-कभी इसी तरह दो स्वरों के बीच में उच्चारण सौकर्य के लिये नकार का आगम होता है—

चिर+आयति=चिरंनायति ।

इतो+आयति=इतोनायति ।

अविज्जा+अहोसि=अविज्जा नाहोसि ।

( १५ ) कभी-कभी ऐसे ही स्थलों में दकार का आगम होता है—
सम्मा+अत्थो=सम्मदत्थो ।

( १६ ) वृत्त के अनुरोध से तथा उच्चारण-सुविधा के लिये कभी-कभी पूर्ववर्ती अनुस्वार का लोप होता है—

एवं+अहं=एवाहं ; कथं+अहं=कथाहं ।

बुद्धानं+सासनं=बुद्धानसासनं ।

( १७ ) कभी-कभी अनुस्वार से पर स्थित स्वर का लोप होता है—
अभिनंदुं+इति=अभिनदुं ति ।

कतं+इति=कतं ति । ( कतमिति )

किं+इति=किं ति ।

बीजं+इव=बीजं व ।

इदं+अपि=इदं पि ।

दातुं+अपि=दातुं पि ।

किं+इदानि=किंदानि ।

विकल्प से किमिति आदि प्रयोग भी उपलब्ध होते हैं ।

## व्यंजन संधि

स्वरांत पद से पर हलादि पद आने से भी कभी-कभी छंद के अनुरोध से पूर्वस्थित स्वर में विकार होता है—

( १ ) कभी कभी व्यंजनादि पद से पूर्व स्थित दीर्घ स्वर ह्रस्व हो जाता है। यथा—

यथा + भावी + गुणेन=यथभाविगुणेन।

यिट्ठ वा हुत वा लोके+यिट्ठं व हुतं व लोके (इष्ट वा हुतं वा लोके)

( २ ) कभी-कभी पूर्वस्थित ह्रस्व स्वर दीर्घ हो जाता है—

एवं गामे मुनि चरे=एवं गामे मुनी चरे।

सु + रक्खं=सूरक्खं।

( ३ ) स्वरांत पद अथवा निपात से परवर्ती व्यंजन को कभी-कभी द्वित्व होता है—

इध+पमादो=इधप्पमादो।

सु+पहितो=सुप्पहितो।

वि+पयुत्तो=विप्पयुत्तो।

अ+पतिवत्तियो=अप्पतिवत्तियो।

प + कमो=पक्कमो।

यथा+कम=यथक्कम।

वि + जोतति=विज्जोतति।

कत+ञु=कतञ्ञु।

दु+लभो=दुल्लभो।

दु+सीलो=दुस्सीलो।

नोट—इन उदाहरणों से प्रकट होगा कि पूर्व में, संस्कृत में, जो संयुक्त अक्षर थे, पाली में आकर उनमें से एक ( प्रायः रेफ ) का लोप हो गया था। उपसर्गादि के वश से उनमें द्वित्व होकर उनका परिमाण फिर पूर्ववत् हो गया।

यथा इध पमादो में प्रमाद ( सं० ) के स्थान में पमाद हुआ था। अब इध के संपर्क से पकार को द्वित्व होने से रेफ की क्षति की पूर्ति हो गई। इसी प्रकार अन्य पदों को समझना चाहिए।

उ, उप, परि, नि, दु इत्यादि उपसर्गों से पर व्यंजन को प्रायः द्वित्व होता है।

द्वित्व प्रकरण मे वकार के स्थान में बकार होता है, तथा महाप्राण (वर्गों के द्वितीय तथा चतुर्थ) अक्षरों के स्थान में उनके अल्पप्राण (प्रथम तथा तृतीय) अक्षर होते हैं—

नि+वानं=निब्बान। नि+वायति=निब्बायति।

दु+विनिच्छयो=दुब्बिनिच्छयो।

## पाली शब्दों के स्वरूप और उनका संस्कृत से संबंध

पाली भाषा संस्कृत से ही निकली है, अथवा उससे स्वतंत्र है, इस विषय में विद्वज्जनों में मतभेद है। प्राचीन परिपाटी के पोषक पंडितप्रवर पाली की जननी संस्कृत को ही मानते हैं। इनके मत में जिस प्रकार अन्य प्राकृत संस्कृत से निकलीं, उसी तरह पाली भी प्राकृत के एक भेद में से है, और वह सर्वथा संस्कृत से ही प्रसूत है। इसके विपरीत कुछ आधुनिक पडितों की यह धारणा है कि संस्कृत और पाली सर्वथा स्वतंत्र हैं, उनमें जनक जन्य संबंध नहीं है। दोनों पृथक् पृथक् हैं। वे दोनो ही किसी एक साधारण स्रोत से भले ही प्रादुर्भूत हों, और इस तरह एक दूसरे की बहनें चाहे हो सकती हैं, पर जननी और जन्या का संबंध कदापि स्वीकृत नहीं हो सकता। इन दोनो मतों में से कौन कितने महत्त्व का है, इसके विवेचन का यह स्थल नहीं। जो लोग पाली को संस्कृत से निकली हुई मानते हैं, उनका संस्कृत और पाली के रूपों में भेद प्रदर्शन करना, अथच उसके साधारण नियमों का उल्लेख करना उचित ही है, परंतु जो लोग पाली और संस्कृत को सर्वथा भिन्न मानते हैं, उन्होंने भी—ज्ञानतः

अथवा अज्ञानतः, तुलनात्मक भाषा-विज्ञान की दृष्टि से ही अथवा और किसी कारण से—संस्कृत को ही मूल मानकर पाली रूपों में विकार होने के नियमों का उल्लेख किया है। प्रायः सभी पाली वैयाकरणों ने संस्कृत से पाली में परिवर्तन होने के ही नियमों का उल्लेख किया है। चाहे उनके मत में संस्कृत से पाली प्रादुर्भूत हो या न हो। यहाँ भी उसी सिद्धांत के अनुसार विवादग्रस्त विषय की विवेचना किए बिना ही, संस्कृत को मूल मानकर पाली और संस्कृत में क्या-क्या अंतर हैं, उनका साधारणतः उल्लेख किया जाता है। यहाँ यह लिख देना भी अत्यंत आवश्यक है कि संस्कृत से पाली में परिवर्तन होने के जो नियम दिए गए हैं, वे सार्वत्रिक कदापि नहीं हैं—प्रायिक हैं और उनके अपवाद रूप अनेक उदाहरण मिलते हैं; केवल सामान्य नियमों का यहाँ उल्लेख है, विवादग्रस्त नियम छोड़ दिए गए हैं।

( १ ) संस्कृत के ह्रस्व अकार के स्थान में भिन्न-भिन्न स्थलों में भिन्न-भिन्न प्रकार के परिवर्तन देखे जाते हैं। यथा—

( अ ) कभी कभी अकार के स्थान में ए होता है। यह परवर्ती संयुक्त अक्षर के कारण होता है, यह ध्यान देने योग्य है। यथा—

एत्थ—अत्र।

उभयेत्थ—उभयत्र।

हेट्ठा—अधस्तात्।

( आ ) कभी-कभी अ के स्थान में इ देखा जाता है। यथा—

तिपु—त्रपु—( सीसा )

कळिंभक—कदंब।

पिलाल—पलाल। ( धान का पयाल )

तिमिस—तमस्—अंधकार।

तिमिस्सा—तमिस्रा।

( इ ) कभी-कभी अ के स्थान में उ होता है, यह विशेष करके उस स्थल में देखा जाता है, जहाँ उससे पूर्व अथवा पर में ( कभी-कभी कुछ दूर भी ) पवर्ग का कोई अक्षर रहता है।

सम्मुंजनी, सम्मुजनी—सम्मार्जनी—झाड़ू।

निब्बुसितत्ता—निरवसितात्मा।

निमुज्जति—निमज्जति।

पुथुज्जन—पृथग्जन—साधारण श्रेणी का जन।

पण्णुवीसति—पञ्चविंशति।

पवर्ग का प्रभाव जहाँ नहीं रहता है, ऐसे स्थल भी मिलते हैं, यथा—थुनंति—स्तनंति।

अज्जुक—अर्जक।

आगु—आगस्। ( अपराध )

पज्जुण्ण—पर्जन्य। ( मेघ )

सज्जु—सद्यः।

उसूया—असूया।

( ई ) कहीं-कहीं अ के स्थान में ओ भी मिलता है—

समोस—संमर्श।

अतो—अतर।

तिरोक्ख—तिरस्क।

( २ ) संस्कृत के इकार के स्थान में—

(अ) कभी-कभी अ होता है—

काकणिका—काकिणिका—कौड़ी।

पठवी—पृथिवी।

पोक्खरणी—पुष्करिणी।

घरणी—गृहिणी।

( आ ) कभी-कभी ए होता है—

एत्त— इयत् । ( इतना )
विहेसा—विहिंसा ।
वेहासगमन—विहायसगमन । ( विहायस=आकाश )
वेमतिक—विमतिक ।
वेमज्झ—विमध्य ।
मजेट्ठा—मंजिष्ठा ( मजीठ )
माता पेत्तिभर—मातापितृभरः ।
एट्ठि—इष्टि । ( यज्ञ अथवा इच्छा )
( इ ) कभी-कभी उ होता है—
कुक्कु—किष्कु—एक प्रकार की नाप लंबाई की ।
निच्छुभियति—निच्छुभति—निच्छूभति—निःक्षीवति ।
राजुल—राजिल ।
गेरुक—गैरिक ।
( ३ ) ईकार के स्थान में—
( अ ) अकार—भस्म—भीष्म । ( भयकर )
( आ ) आकार—तिरच्छान—तिरश्चीन ।
( इ ) एकार—एरेति—ईरयति ।
( ई ) उकार—तुम-ग्रीव ।
निट्ठुहति, निट्ठुभति—निष्ठीवति ।
( ४ ) उकार के स्थान में—
( अ ) अकार—सक्खलि—शष्कुलि ।
अगरु , अगलु—अगुरु ।
दुद्रभि—दुन्दुभि ।
वाकरा, वाकर—वागुरा । ( जाल )
फल्लति—फुल्लति ।
फरति—स्फुरति ।

( आ ) इ—मुदिता—मृदुता ।

सिप्पी—शुक्ति ।

( इ ) कभी-कभी विशेष करके संयुक्त अक्षर मे पूर्व—ओकार होता है । यथा—

ओक्का—उल्का ।

पामोक्ख—प्रमुख्य ।

कहीं-कहीं संयुक्त अक्षर पर मे न रहने पर भी ओकार होता है—कोलज—कुंलज ।

अनोपम—अनुपम ।

( ५ ) एकार के स्थान में—

( अ ) अकार—

मिलक्ख—म्लेच्छ ।

( आ ) आ—कायूर—केयूर ।

( इ ) सयुक्त अक्षर मे पूर्व—इकार देखा जाता है ।

पसिब्बक—प्रसेवक । ( थैली )

पटिविस्सक—प्रतिवेशक । ( पड़ोसी )

उब्बिल्ल—उद्वेल ।

( ई ) कहीं-कही आकार भी देखा जाता है ।

मक्तो—मत्कृते ।

अतिप्पगे—अतिप्रगे—( अत्यत सवेरे )

( ६ ) संस्कृत के ओकार के स्थान में संयुक्त अक्षर से पूर्व ह्रस्व उकार और असयुक्त से पूर्व दीर्घ उकार होता है । यथा—

जुण्हा—ज्योत्स्ना ( चाँदनी ) ।

तुत्त—तोत्र ( अंकुश ) ।

विसूक—विशोक ।

दूभ—द्रोह ।

खज्जूपनक—खद्योतनक। ( जुगनूकीड़ा )

आरुग्य ( आरोग्य ) यहाँ संयुक्त से पूर्व भी दीर्घ उकार है।

संयुक्त अक्षर से पूर्व यदि दीर्घ स्वर हो, तो वह प्रायः ह्रस्व हो जाता है, इसमें सिद्धांत यह माना जाता है कि ह्रस्व के बाद संयुक्त अक्षर आने से संयोगे 'गुरु' के सिद्धांत के अनुसार 'गुरु' वह रहता ही है। तब यथार्थ में, ह्रस्व हो जाने पर भी, उसके परिमाण में कोई अंतर नहीं पड़ता। प्रत्युत ह्रस्व होने से उच्चारण में कुछ गौरव हो जाता है। किंतु पुरानी लिखित पुस्तकों में यह नियम सर्वत्र नहीं देखा जाता। कहीं तो दीर्घ के स्थान में दीर्घ ही लिखा गया है, कहीं ह्रस्व कर दिया गया है। इसके ठीक विपरीत कहीं-कहीं संयुक्त से पूर्व दीर्घ स्वर को ह्रस्व न करके संयुक्त अक्षर में से ही एक का लोप कर दिया जाता है। दोनों के उदाहरण नीचे दिए जाते हैं—

अजव—आर्जवम्। कोई-कोई आजव लिखते हैं।

दब्बी—दार्वी।

कुछ लोगों का मत है कि दीर्घ स्वर वहीं रखना चाहिए, जहाँ संधि होकर दीर्घ स्वर आया हो। अन्य स्थलों में दीर्घ को ह्रस्व कर देना चाहिए। यथा—नागति—न+आगति=नागति यहाँ दो अकार की संधि के कारण दीर्घ हुआ है, इसमें ह्रस्व नहीं होना चाहिए। इसी प्रकार—पियाप्पिय में ह्रस्व न होना चाहिए। क्योंकि यह भी संधिजन्य दीर्घ है। यथा—पिय+अप्पिय=पियाप्पिय।

वर्ग के पंचम अक्षर के साथ संयोग रहने पर उसमें पूर्ववर्ती दीर्घ के स्थान में प्रायः ह्रस्व हो जाता है। यथा—

संत—शांत। दंत—दांत। वंत—वांत। परन्तु इसमें भी कहीं-कहीं व्यतिक्रम मिलता है। यथा—लागल शिख (लाङ्गलशिख) यहाँ ह्रस्व अकार होना चाहिए था।

दूसरे प्रकार के संयुक्त अक्षरों में यह नियम अत्यंत शिथिल है। कहीं दीर्घ मिलता है। यथा—अतिवाक्य—

कहीं-कहीं ह्रस्व मिलता है। यथा—सक्य, सक्क सक्यि=शाक्य। दुस्सील्य (दौःशील्य); जत्वा (ज्ञात्वा); मित्वा (मीत्वा)। कहीं-कहीं दोनो मिलते हैं—आख्यात, अक्खात, पहत्वान, पहात्वान—(प्रहाय) वल्य, वाल्य; कम्यता—काम्यता; वाह्य—वाह्य।

संयुक्त अक्षर के साथ दीर्घ स्वर की अड़चन को दूर करने के लिये जहाँ संयुक्त अक्षर में से एक का लोप हो जाता है, उसके उदाहरण ये हैं—

आजव—आर्जव।

ऊमि—ऊर्मि। कहीं-कहीं उम्मि भी मिलता है।

भाणक—भाण्डक।

भूज—भूर्ज।

अहासि—अहार्षीत्।

इसी प्रकार कहीं-कहीं ह्रस्व से पर संयुक्त अक्षर रहने पर संयुक्त अक्षर में से एक का लोप हो जाता है, और पूर्व स्थित ह्रस्व दीर्घ हो जाता है। यथा—

सजीव—सज्जीव (सद्+जीव)।

वूपकासति—व्युपकर्षति।

स्वातन—श्वस्तन। (आगामिदिन होनेवाला)

वाक—वल्क।

संकापयति—संकल्पयति।

उत् उपसर्ग के द् का प्रायः लोप होकर उकार दीर्घ हो जाता है। यथा ..ऊहसन+उत्—हसन।

ऊहजजइ—उद्धन्यते।

ऊहत+उद्धत।

इस नियम से ठीक विपरीत यह भी देखा जाता है कि कहीं-कहीं संयुक्त अक्षर से पूर्ववर्ती दीर्घ स्वर ह्रस्व हो जाता है। कभी-कभी तो संयुक्त अक्षर पर में न रहने पर भी दीर्घ स्वर ह्रस्व हो जाता है।

बहुन्न—बहूनाम्। पितुन्न—पितृणाम।

तिण्ण। पंचन्न। भुम्मि—भूमि।

मत्तिसंभव—मातृसंभव।

मातुमत्तिक—मातृमातृक।

उण्हिस्स—उष्णीष।

निड्ढ—नीड।

सुत्त—स्यूत।

जन्नु—जानु।

एकार और ओकार जब संयुक्त अक्षर से पूर्व आते हैं, तब उनका उच्चारण ह्रस्व के समान होता है। यथा सेय्या।

एकार के बाद यकार को द्वित्व होता है और एकार का उच्चारण ह्रस्व हो जाता है—सेय्यो—श्रेयः। मच्चुधेय्य—मृत्युधेय। केयूर में द्वित्व नहीं होता। यहाँ एकार के स्थान में आकार हो जाता है। यथा—कायूर—केयूर।

इसी प्रकार ओकार से परे वकार को द्वित्व होता है और ओकार का उच्चारण ह्रस्व होता है—योब्बन—यौवन। अब्बोच्छिन्न—अव्यवच्छिन्न। ओक्खित्त—अवक्षिप्त।

आकारांत धातु—ज्ञा, दा, स्था प्रभृति से जो क्त बनते हैं, उनमें इन धातुओं का आकार ह्रस्व हो जाता है—

पञ्जवा—प्रज्ञावत्।

पट्ठपेति—प्रस्थापयति।

संखत—सख्यात ('संस्कृत' से भी संखत बनता है)। धातु के मध्य में स्थित आकार भी प्रायः ह्रस्व हो जाता है—

गहति, गहेति—गाहते।

उपसर्गस्थ ह्रस्व स्वर प्रायः दीर्घ हो जाता है। यथा—

पाटिभोग—प्रतिभोग।

पावचन—प्रवचन।

पाकट—प्रकट।

पाहेति—प्रहिणोति।

परतु कहीं उपसर्ग से अतिरिक्त स्थलों में भी अकार के स्थान में दीर्घ आकार देखा जाता है—

आलिंद—अलिंद ( आगन )।

आजिर—अजिर।

पायास—पायस ( खीर )।

गाव्यूत—गव्यूति।

उम्मार—उदुंबर, द्वारदेश।

फलाफल—फलफल।

खण्डाखण्डं—खण्डखण्डम्।

जैसा कि पहले लिखा गया है म् के स्थान में, पदांत में, अनुस्वार होता है। परंतु पद के मध्य में अनुस्वार भी होता है और विकल्प से परस्थित वर्ग का पंचम वर्ण उसके स्थान में होता है। कुङ्कुम और कुंकुम ; सङ्कान्ति और संकाति ; सण्डास और संडास आदि दोनो ही प्रकार के प्रयोग पाए जाते हैं।

जकार से पूर्व या तो अनुस्वार ही बना रहता है, अथवा अनुस्वार और जकार, दोनो ही के स्थान में ञ्ञ हो जाता है। यथा—सयोग अथवा सञ्ञोग।

हकार का संयोग जब वर्ग के पंचम अक्षर से होता है, तब प्रायः दोनो में स्थानविनिमय हो जाता है। चिन्ह—सं० चिह्न ; पुब्बन्ह—सं० पूर्वाह्ण ; मज्झन्ह—सं० मध्याह्न।

कभी-कभी अनुस्वार सहित ह्रस्व स्वर में अनुस्वार का लोप हो जाता है और ह्रस्व स्वर का दीर्घ हो जाता है—

सीह—सिंह, वीसति—विंशति; सण्डास—संदंश; दाठा—दंष्ट्रा। यह नियम सम् उपसर्ग में अधिकतर देखा जाता है, विशेष करके जब उसके बाद रेफ आता है। यथा—सारग—संराग, सारंभ—संरंभ, सारमी—सरमी।

इसके ठीक विपरीत, कभी-कभी दीर्घ स्वर के स्थान में ह्रस्व होता है और परिमाण पूरा करने के लिये ह्रस्व में अनुस्वार हो जाता है। यथा—नग—नाग (सर्प)।

सनंतन—सनातन; पिंज—पिच्छ (पूँछ)।

सम्मुञ्जनी—सम्मार्जनी (झाड़ू); संवरी—शर्वरी। इन दोनों उदाहरणों में रेफ का लोप भी हुआ है।

कभी-कभी ह्रस्व स्वर में भी अनुस्वार आ जाता है। यथा—

महिंस—महिष; दण्ड—दृढ।

मङ्कतो—मत्कृत (मेरे लिये)।

मङ्कुल—मत्कुण (खटमल)।

अंच—अर्च (पूजा करना)।

सिगाल—शृगाल।

कभी-कभी पद के अंत में अनुस्वार अथवा नकार जोड़ दिया जाता है—

सक्कच्च—सत्कृत्य।

कुदाचनं—कदाचन।

अञ्जदत्थुं—अन्यदस्तु।

तत्थच—तत्र च।

नकार का उदाहरण—चिरनायति।

कभी-कभी समास के पूर्व अवयव में अनुस्वार आगम हो जाता है—

अतलम्फस्स—अतलस्पर्श।

सब्बञ्जह—सर्वंजह।

अन्धन्तम—अन्धतमस्।

कभी-कभी पद-मध्यस्थित स्वर का लोप हो जाता है। यथा—

अग्ग —स० अगार। यहाँ रेफ के स्थान में ग हुआ है और बीचवाले आकार का लोप हुआ है। धीता—स० दुहिता। यहाँ द् के उकार का लोप हुआ है और द और ह मिलकर ध हो गया है, फिर इकार दीर्घ हो गया है। पुरानी हिंदी में भी पुत्री के लिये धिया शब्द मिलता है।

पद के आदि में कभी-कभी स्वर लुप्त हो जाता है। यथा—

लङ्कार—स० अलङ्कार; नुमति—सं० अनुमति।

परज्झति—अपराध्यति।

पवन—उपवन।

संस्कृत में भी अव और अपि के अकार का लोप, भागुरि आचार्य के मत से, माना गया है। उसी का यह और अधिकता से विकास ज्ञात होता है। इति का भी प्रायः ति रह जाता है। इव का व रह जाता है। इसका उल्लेख संधि-प्रकरण में है। पद के आदि में स्वर जोड़ने का उदाहरण है—इत्थी (स्त्रीः)। ऐसे उदाहरणों की कमी नहीं है। उच्चारण में सौकर्य होना ही इसका मुख्य हेतु है।

कहीं-कहीं पद के बीच में भी स्वर आ जाते हैं।

किलेस—स० क्लेश।

आचारिय—आचार्य।

हियो या हिय्यो—ह्यः।

अरहति—अर्हति।

हरद—ह्रद।

सिरी—श्रीः।

हिरी—ह्री।

पिलवति—प्लवति।

## व्यञ्जन परिवर्तन

Guttural—संस्कृत के कवर्ग के स्थान में, पाली में परिवर्तन होने पर, प्रायः चवर्ग होता है। यथा—

चुण्ड—कुण्ड।

palatals—संस्कृत के चवर्ग के स्थान के पाली में कवर्ग होता है। यथा—भिसक—स० भिषज।

मिलक्ख—म्लेच्छ।

पभंगून—प्रभञ्जन ( वायु )।

कभी-कभी अक्षरों में परस्पर परिवर्तन होते देखे गए हैं। यथा—

( १ ) ध के स्थान में ह—रुहिरो—स० रुधिर।

( २ ) त के स्थान में द—सुगदो—स० सुगतः।

ग

( ३ ) त के स्थान में ट—पहटो—स० प्रहत.।

( ४ ) ग के स्थान में क।

( ५ ) र के स्थान में ल—पलिपन्नो—परिपन्न।

( ६ ) य के स्थान में ज—गवजो—स० गवय.।

( ७ ) ज के स्थान में य—नियम्पुत्त—सं० निजम्पुत्रम्।

( ८ ) त के स्थान में क—नियको—नियत।

**Assimilation—Progressive and Regressive.**

कभी-कभी जब दो व्यंजनों का संयोग रहता है, पूर्व अक्षर को पर रूप हो जाता है, अर्थात् पूर्व अक्षर अपने पर के अक्षर में परिवर्तित हो जाता है। पाली में इस प्रकार पर रूपवाला प्रयोग प्रचुरता से पाया जाता है।

( १ ) जब किसी स्पर्श वर्ण का ( क से लेकर म पर्यंत वर्ण स्पर्श कहलाते हैं ), तो पूर्व वर्ण को पर रूप होता है—

सक्+त= सत्त ।

सक्+थि= सत्थि ।

तप्+त= तत्त ।

उद्+कम्पेति= उक्कम्पेति ।

तद्+करो= तक्करो ।

उद्+गच्छति= उग्गच्छति ।

भुज्+त= भुत्त ।

मुच्+त= मुत्त ।

उद्+चिनति= उच्चिनति ।

उद्+छेदी= उच्छेदी ।

उद्+जल—उज्जल ।

उद्+झायति—उज्झायति ।

नोट—यहाँ यह ध्यान देने योग्य है कि ये परिवर्तन प्रायः संस्कृत की संधि के अनुसार ही हुए हैं ।

उद्+गण्हाति= उग्गण्हाति ।

उद्+खिपति= उक्खिपति ।

उद्+छिन्दति= उच्छिन्दति ।

उद्+तिण्ण= उत्तिण्ण ।

उद्+लोकेति= उल्लोकेति ।

तद्+पुरिस= तप्पुरिस ।

( २ ) कहीं-कहीं दो व्यंजनों के योग होने पर परव्यंजन को पूर्व रूप होता है, अर्थात् पर व्यंजन के स्थान में पूर्व वर्ण हो जाता है—

पाप्+नोति= पप्पोति ।

क्रुध+त=क्रुद्ध ।

रुध+त=रुद्ध ।

लभ+त=लद्ध ।

नोट—यहाँ भी संधि होने से रुद्ध, लद्ध आदि रूप होते हैं।

( ४ ) कभी-कभी तालव्य अक्षर के बाद दंत्य अक्षर के प्रथम चार वर्णों में से कोई आता है, तो दोनों वर्ण मूर्धन्य वर्ग में परिणत हो जाते हैं। यथा—

मज्+त=मट्ठ या मट्ट ।

पुच्छ्+त=पुट्ठ ।

इच्छ्+त=इट्ठ ।

पद के अंत में म के स्थान में न हो जाता है, यदि उसके बाद तकार हो तो। यथा—

गम्+त्वा=गन्त्वा ।

पद के आदि में म रहने से उससे पूर्ववर्ती दंत्य अक्षर के स्थान में भी म हो जाता है—

उद्+मग्ग=उम्मग्ग ।

## य

य के स्थान में प्रायः उसका पूर्ववर्ती अक्षर हो जाता है। विशेष करके कर्मवाच्य क्रिया के यकार के स्थान में यह पूर्व रूप अधिकतर देखा जाता है—

गम्+य=गम्म ।

पच्+य=पच्च ।

मज्+य=मज्ज ।

भण्+य=भण्ण ।

दिव्+य=दिब्ब ।

खाद्+य=खज्ज ( द के स्थान में ज होता है )।

खन्+य=खञ्ज।

समास के अंतर्गत य ( जो संधि होकर इ के स्थान में होता है ) पूर्ववर्ती अक्षर में परिणत हो जाता है। यथा—

पल्लङ्को—पल्यङ्क ( पलि+अङ्क )।

विपल्लासो—विपर्यासः।

अप्पेक्खं—अप्येकत्र।

अब्भुग्गच्छति—अभ्युद्गच्छति।

त्य के स्थान च्च होता है। त्य के अंत का स्वर अविकृत रहता है—

अच्चन्त—अत्यन्तम्।

पच्चयो—प्रत्ययः।

पच्चेति—प्रत्येति ( विश्वास करता है )।

इच्चस्स—इत्यस्य।

इच्चादि—इत्यादि।

जच्चन्धो—जात्यन्धः।

सच्च—सत्य।

ध्य के स्थान में ज्झ होता है—

अज्झगमो—अध्यगमः।

अज्झोगाहित्वा—अध्यवगाह्य।

नोट—यहाँ पाली में अधि उपसर्ग रहने पर भी क्त्वा के स्थान में ल्यप् नहीं हुआ है। यह विषय ल्यप् के प्रकरण में देखना चाहिए।

अज्झुपगतो—अध्युपगतः।

अज्झेति—अध्येति।

द्य के स्थान में ज्ज होता है—

नज्जा—नद्या।

यज्जेवं—यद्येवम्।

मज्ज—मद्य ।

थ्य के स्थान में च्छ होता है—

तच्छ—तथ्य ।

रच्छा—रथ्या ।

व्य के स्थान में ब्ब होता है। ( पद के मध्य में ही )—

दिब्ब—दिव्य ।

पद के आदि में व्य रहने से वकार के स्थान में तो बकार हो जाता है, परन्तु यकार में परिवर्तन नहीं होता—

ब्याकरणं—व्याकरणम् ।

ब्यञ्जनं—व्यञ्जनम् ।

स के बाद यकार आने से य के स्थान में स हो जाता है ।

पस्स—पश्य । यहाँ पहले तालव्य के स्थान में दन्त्य सकार हो जाता है ।

पाली में हकार और यकार के स्थान-परिवर्तन का उदाहरण बहुत अधिकता से मिलता है । जहाँ-जहाँ ह्य होता है, वहाँ वहाँ य्ह हो जाता है अर्थात् हकार से परवर्ती यकार उससे पूर्व आ जाता है—

सय्ह—सह्य ।

गुय्ह—गुह्य ।

पद के आदि में स्थित य अपने पूर्ववर्ती दंत्य अक्षर को भी यकार में परिणत कर देता है—

उद्+युञ्जति=उय्युञ्जति ।

उद्+याति=उय्याति ।

उद्+यान=उय्यान ।

र

पद के अंत में स्थित र प्राय अपने परवर्ती अक्षर में परिवर्तित हो जाता है—

कर्+तब्ब=कत्तब्ब ।

कर्+ता=कत्ता ।

कर्+य=कय्य ।

धर्+म=धम्म ।

अधिकतर रेफ का लोप भी देखा जाता है—

मर्+त=मत ।

कर्+त=कत ।

कभी-कभी रेफ के लोप होने पर उसका पूर्ववर्ती स्वर दीर्घ हो जाता है । यथा—

कर्+तब्ब=कातब्ब ।

कर्+तुं=कातुं ।

नोट—संस्कृत में रेफ का रेफ के परे लोप होता है और तब पूर्ववर्ती ह्रस्व स्वर दीर्घ हो जाता है। यथा—पुनर्+रमते=पुना रमते ।

रेफ् के बाद नकार आने से नकार को णत्व हो जाता है और फिर रेफ् भी णत्व में परिणत हो जाता है ।

चर्+न=चिण्ण । अकार के स्थान में इकार संस्कृत में भी होता है और चीर्ण रूप बनता है ।

रेफ और लकार के संयोग होने से रेफ लकार में परिणत हो जाता है—

दुर्+लभो=दुल्लभो ।

स

प्स के स्थान में च्छ होता है—

जिगुप्+सा=जिगुच्छा ।

त्स के स्थान में भी च्छ होता है—

तिकित्+सा=तिकिच्छा ।

कभी-कभी म के बाद त आने से त के स्थान में ट होता है और म भी ट में परिणत हो जाता है—

कम्+त=कट्ट ।

किलिम्+त=किलिट्ट ।

इम्+त=इट्ट ।

नोट—यहाँ प्रत्यक्ष ही संस्कृत का पूरा प्रभाव पड़ा है। संस्कृत में कष्ट, क्लिष्ट, दष्ट आदि मूर्धन्य के कारण होते हैं। पाली में मूर्धन्य ष के स्थान में दन्त्य स हो गया है, तो भी वह अपना असर नहीं छोड़ बैठा है। और फलत. अपने परवर्ती दंत्य अक्षर पर वह प्रभाव डाल ही देता है।

पद के आदि में स्थित सकार कभी-कभी अपने पूर्ववर्ती दंत्य अक्षर को भी सकार में बदल देता है—

उद्+साह=उस्साह ।

उत्+सुक=उस्सुक ।

अधिकतर स और त मिलकर त्त होता है—

कम्+त=कत्त ।

कभी-कभी स और त मिलकर त्थ होता है—

वस्+त=वुत्थ ।

ह

पद से पर पदादि हकार के स्थान में पूर्ववर्ती वर्ग का द्वितीय अथवा चतुर्थ अक्षर होता है। वर्ग के प्रथम अक्षर के बाद हकार आने से उसके स्थान में द्वितीय और तृतीय के बाद आने से चतुर्थ अक्षर होता है। उदाहरण—

उद्+हरति=उद्धरति ।

उद्+हरण=उद्धरण ।

उद्+हत=उद्धत ।

नोट—संस्कृत में भी यही रूप होते हैं और उसमें इतनी अड़चन नहीं पड़ती, वहाँ तो साधारण संधि के नियम से ही काम चल जाता है। यहाँ भी संधि का ही यथार्थ में यह विषय है।

अनुनासिक ( मकार, नकार आदि ) तथा यकार और वकार के साथ हकार का संयोग होने से प्रायः स्थान परिवर्तन हो जाता है। यथा—

गह्+ण=गण्ह।

मह्+य=मय्ह।

जिह्+वा=जिव्हा।

कभी-कभी ह और य के संयोग होने पर ह के स्थान में य हो जाता है।

लेह्+य=लेय्य।

कभी-कभी—विशेष करके हन् धातु में—हकार के स्थान में घ हो जाता है। यथा—

हनति—अथवा घनेति।

घञ्ज—( हन्+य )।

घम्मति—हम्मति।

नोट—संस्कृत में भी हन् धातु के ह के स्थान में विशेष अवसर पर घ होता है—यथा घातयति, घात आदि।

पदांत ह और त के स्थान में कभी-कभी द्ध और कभी-कभी ढ देखा जाता है। यथा—

दुह्+त=दुद्ध ( संस्कृत में दुग्ध होता है )।

लिह्+तुं=लेढुं।

कभी-कभी इस ढ के स्थान में ल भी होता है।

लेलुं; मुह्+त=मूढ=मूल।

रुह्+त=रूढ=रूल।

हकार और यकार के स्थानपरिवर्तन के सम्बन्ध में उल्लेख हो चुका है, उसके अतिरिक्त भी अनेक स्थलों में पाली में, इस प्रकार के उदाहरण मिलते हैं, जहाँ संस्कृत के शब्दों में अक्षरों का परस्पर स्थान-विनिमय देखा जाता है। कुछ उदाहरण ये हैं—

पर्युदाहासि के स्थान में पयिरुदाहासि।

आर्यि के स्थान में आयिर।

करिर—कयिर।

मसक—मकस।

रस्मि—रंसि।

कभी-कभी उच्चारण सौकर्य के लिये अथवा वृत्त के अनुरोध से पदखंड का ही लोप होता देखा जाता है। यथा—

छडगुल—छगुल। हिंदी में छंगा शब्द आता है।

दससहस्सी—दसहस्सी।

जम्बुदीपं अवेक्खन्तो अद्दस=जम्बुदीपं अवेक्खन्तो अद्द।

अभिञ्ञाय सच्छिकत्वा—अभिञ्ञा सच्छिकत्वा।

## सुबंत प्रक्रिया

जैसा कि प्रथम पृष्ठ में लिखा गया है, पाली में संस्कृत की अपेक्षा वर्ण कम हैं। वचन और विभक्ति के विषय में पाली में भी ह्रास ही दृष्टि-गोचर होता है। आधुनिक भाषाओं के समान पाली में भी द्विवचन नहीं होता और उसका काम बहुवचन से लिया जाता है। व्याकरण में इसके दोनों वचनों की संज्ञा एकवचन और अनेकवचन ही अधिक उपयुक्त होगी। एक की विवक्षा में एकवचन और एक से अधिक की विवक्षा में अनेकवचन का प्रयोग होता है। विभक्तियाँ भी कम हैं। चतुर्थी और षष्ठी के रूपों में कोई भेद है ही नहीं। अन्यान्य विभक्तियों में भी प्रायः समान रूप मिलते हैं। जिस प्रकार संस्कृत में नपुंसक-लिंग में प्रथमा और द्वितीया के रूप समान होते हैं, उसी प्रकार

इसमें भी अनेक शब्दो में प्रथमा और द्वितीया के अनेकवचन के रूप समान होते हैं। तृतीया और पंचमी के अनेकवचन के रूप प्रायः समान-समान मिलते हैं।

साधारणतया विभक्तियों के प्रत्यय ये हैं—

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| प्रथमा | सि | यो |
| द्वितीया | अ | यो |
| तृतीया | ना | हि |
| चतुर्थी | स | न |
| पंचमी | स्मा | हि |
| षष्ठी | स | न |
| सप्तमी | स्मिं | सु |

किंतु विशेष-विशेष शब्दों में विशेष रूप देखे जाते हैं। तृतीया और पंचमी के अनेकवचन के "हि" के स्थान में विकल्प से "भि" पाया जाता है तथा पंचमी एकवचन के "स्मा" के स्थान में "म्हा" और सप्तमी एकवचन "स्मि" के स्थान मे "म्हि" भी मिलता है। यह पहले ही लिखा जा चुका है कि पाली में व्यंजनांत पदों का प्रायः प्रयोग नहीं होता, इसलिये अजंत और हलंत भेद की इसमें योग्यता नही है; तथापि संस्कृत में जो पद स्वरांत हैं, उनके पाली रूपों में तथा संस्कृत के व्यंजनांत पद जो पाली में स्वरांत हो जाते हैं, उनके रूपों में बहुत अंतर पाया जाता है, इसलिये संस्कृत के आधार पर स्वरांत और व्यंजनांत भेद देने से यहाँ भी सुविधा होगी।

## स्वरांत

### अकारांत पुल्लिंग बुद्ध शब्द

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| प्र० | बुद्धो | बुद्धा |

| | | |
|---|---|---|
| द्वि० | बुद्धं | बुद्धे |
| तृ० | बुद्धेन | बुद्धेहि, बुद्धेभि |
| च० | बुद्धाय, बुद्धस्स, | बुद्धान |
| पं० | बुद्धा, बुद्धस्मा, बुद्धम्हा | बुद्धेहि, बुद्धेभि |
| ष० | बुद्धस्स | बुद्धान |
| स० | बुद्धे, बुद्धस्मि, बुद्धम्हि | बुद्धेसु |

ऊपर लिखे रूपों के देखने से ज्ञात होगा कि अकारांत शब्दों के प्रत्यय इस प्रकार हैं—

| | ए० | अने० | | ए० | अने० |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | ओ | आ | च० | स्स, आय | आनं |
| द्वि० | ० | ए | पं० | आ, स्मा, म्हा | एहि, एभि |
| तृ० | इन | एहि, एभि | ष० | स्स | आन |
| | | | स० | ए, स्मि, म्हि | सु |

प्रथमा के बहुवचन में कभी-कभी आसे प्रत्यय भी देखा जाता है और यह वैदिक रूप देवासः की छाया पर ज्ञात होता है। इसी तरह पंचमी और सप्तमी के एकवचनों के "स्मा" और "स्मि" सर्वनामों के अनुकरण में प्रयोग किए गए हैं, ऐसा प्रतीत होता है। अन्यान्य अकारांत पुल्लिंग शब्द भी बुद्ध शब्द के समान होंगे। अकारांत नपुंसकलिंग शब्दों के रूप कुछ भिन्न होते हैं। जिस प्रकार संस्कृत में प्रथमा और द्वितीया दोनों में समान रूप होते हैं, उसी प्रकार पाली में भी प्राय. साम्य है और संस्कृत के एकवचन और बहुवचन के 'अनुस्वार' और 'आनि' पाली में भी पहुँच गए हैं।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| यथा—प्र० | एक० | रूपम् | अने० | रूपानि |
| द्वि० | " | " | " | रूपानि |

प्रथमा और द्वितीया के बहुवचनों में क्रमशः 'आ' और 'ए' वैकल्पिक प्रत्यय भी होते हैं। और-और विभक्तियों में भी कुछ-कुछ

अंतर दृष्टिगोचर होता है, अतः अकारांत नपुंसकलिंग के रूप नीचे दिए जाते हैं—

### अकारांत नपुंसकलिंग रूप शब्द

| | एकवचन | अनेकवचन | |
|---|---|---|---|
| प्र० | रूपं | रूपानि, | रूपा |
| द्वि० | रूपं | रूपानि, | रूपे |
| तृ० | रूपेन | रूपेहि, | रूपेभि |
| च० | रूपस्स, रूपाय | रूपानं | |
| प० | रूपा, रूपस्मा, रूपम्हा, रूपतो, | रूपेहि | रूपेभि |
| ष० | रूपस्स | रूपानं | |
| स० | रूपे, रूपस्मिं, रूपम्हि | रूपेसु | |

### इकारांत पुल्लिंग अग्गि शब्द

| | एकवचन | अनेकवचन |
|---|---|---|
| प्र० | अग्गि | अग्गी |
| द्वि० | अग्गिं | अग्गी, अग्गयो |
| तृ० | अग्गिना | अग्गीहि, अग्गीभि |
| च० | अग्गिनो, अग्गिस्स | अग्गीनं |
| प० | अग्गिना, अग्गिस्मा, अग्गिम्हा | अग्गीहि, अग्गीभि |
| ष० | अग्गिनो, अग्गिस्स | अग्गीनं |
| स० | अग्गिनि, अग्गिस्मिं, अग्गिम्हि | अग्गिसु, अग्गीसु |
| संबो० | अग्गि | अग्गी, अग्गयो, ( अग्गियो ) |

इसी प्रकार अन्य इकारांत पुल्लिंग शब्दों के रूप होंगे।

किसी-किसी इकारांत शब्द के प्रथमा और द्वितीया के बहुवचनों में 'यो' के स्थान में 'नो' होता है। यथा—सारमतिनो, सम्मादिट्ठिनो।

संस्कृत के समान इकारांत स्त्रीलिंग शब्दों के रूप में पाली में भी विशेषता है—यह उदाहरण द्वारा स्पष्ट होगा।

